

यह टोलेडो का वो घर है जहाँ मेरा जन्म हुआ.



ये मेरे पिता हैं.

वो एक मैकेनिक हैं.

यह मेरी माँ हैं.

वो अक्सर सड़क के नीचे

वाले चर्च में गाती है, लेकिन

यहाँ पर वो गा नहीं रही हैं.

उन्हें बहुत सफाई करनी है.





यह लिविंग रूम है. वो पियानो है. कभी-कभी माँ उसे बजाती हैं.



एक दिन, मैं अपने पैरों के अंगूठों के बल खड़ा होकर की-बोर्ड तक पहुंचा. मैंने पियानो को एक उंगली से, फिर दो उंगलियां से, फिर अपनी मुट्ठी और हाथ से बजाया.

माँ ने कहा, "तुमने जो बजाया वो सुनने में अच्छा लगा, फिर से बजाओ," और मैंने वही किया. फिर माँ ने कहा, "अब बहुत हो गया. अब तुम बाहर जाकर खेलो, क्योंकि बाहर अभी भी प्रकाश है." लेकिन मेरी दृष्टि खराब होने के कारण दिन और रात, अंधेरा और प्रकाश, मेरे लिए असल में कोई मायने नहीं रखते. बदबू, पियानो नोट्स, बसों की आवाज़ें, चूल्हे पर मक्का की रोटी, यह सब चीज़ें मेरे लिए मायने रखती हैं.



जैसे-जैसे मैं बड़ा हुआ, मेरी दृष्टि खराब होती गई. एक ऑपरेशन ने कुछ मदद की - लेकिन बस थोड़ी ही.

फिर भी, आँखों की कमज़ोरी मुझे पियानो बजाने से रोक नहीं पाई. मेरे हाथों की उँगलियों को कुंजियों का पता चल जाता है, शीर्ष पर छोटी काली कुंजियाँ और नीचे की लंबी सफेद कुंजियाँ. मैं बहुत देर तक पियानो बजाता हूं. बहुत अधिक देर तक.

जब मेरे पिता सुबह को घर से बाहर निकलते हैं, तो वह मुझे गले लगाकर कहते हैं, "आज उस पियानो को घिसना मत." शाम को मां जब मुझे खाना खाने के लिए बुलाती हैं, तो मैं कहता हूं, "पियानो तुम कहीं जाना मत, मैं झट से अभी वापिस आता हूँ."



मेरे दसवें जन्मदिन के ठीक बाद, रेवरेंड जॉनसन ने मुझे चर्च में पियानो बजाने को कहा. मुझे अपने चर्च से प्यार है - वहां साबुन, फर्नीचर पॉलिश और फूलों की महक आती है. वहां कदमों की आवाज़ दीवारों से गूँजती है. फिर भी, मुझे घबराहट होती है.

लेकिन जब मेरी उंगलियां पियानो की कुंजियाँ छूती हैं, तो मेरा सारा डर गायब हो जाता है. मेरे पैर ताल-से-ताल मिलाते हैं, और मेरे नोट्स हर किसी की आवाज़ को संगीत देते हैं.



बाद में, मार्था केमन्स ने मुझे वार्षिक YMCA की मीटिंग में पियानो बजाने के लिए कहा. श्रीमती ब्रैडफोर्ड ने पूछा कि क्या मैं मिस्टर ब्रैडफोर्ड की सत्तरवीं जन्मदिन की पार्टी में पियानो बजाऊंगा? मेरी माँ ने कहा, "वो देर रात तक बाहर नहीं रह सकता."
लेकिन फिर माँ ने मेरे कंधे को दबाया. उससे मुझे पता चलता है कि वो खुश थीं.



गर्मियों की शाम को, जब अँधेरा होता है तब मेरे माता-पिता मेरे छोटे भाई और बहन के साथ झूले पर बैठते हैं. पड़ोस के बच्चे कांच की बोतलों में जुगनू पकड़ने के लिए दौड़ते हैं.

जब उनकी बोतलें ज़्यादा चमकीली होती हैं, वे मेरे बजाए संगीत को खिड़की से बाहर निकलते हुए सुनते हैं. मैं "मूनलाइट-बे" और "शाइन ऑन, हार्वेस्ट मून" की धुनें बजाता हूँ. मैं चाँद के कई अन्य गीत बजाता हूँ. "देखो, कितना सुन्दर गीत है," मेरी माँ कहती हैं.



डेनिस और जेनेट मेरी जुड़वां बहनें, बिल्कुल पास में ही रहती हैं. वो मुझे हर दिन स्कूल छोड़ने जाती हैं. वो सुनिश्चित करती हैं कि मैं किसी बस के सामने न आ जाऊं या फिर मेरा कोई कदम न फिसले.

कक्षा में, डेनिस मेरे बगल में बैठता है और मेरी मदद करता है. स्कूल की असेंबली में, प्रिंसिपल श्रीमती हेंड्रिक, मुझे पियानो बजाने के लिए कहती हैं.



मेरे पिता मेरे संगीत के बारे में कभी भी ज्यादा कुछ नहीं कहते हैं, लेकिन मुझे पता है कि वो सुनते हैं. कभी-कभी वो नाचते भी हैं. जब वो नाचते हैं तो मुझे लगता है कि उनके बड़े पैर फर्श को हिलाते हैं. उनकी लय मेरी ताल से मेल खाती है, और मुझे लगता है कि मैं एक बास नृतक के साथ खेल रहा हूं, जो अपने पैरों को टैप कर रहा है और अपनी उंगलियों से ताल दे रहा है. जब मैं "मेम्फिस ब्लूज़" बजाना शुरू करता हूं, तो मेरे पिता, मां को रसोई में से बाहर खींचते हैं, कुर्सी पर उनका एप्रन फेंकते हैं, और फिर माँ को फर्श पर तब तक घुमाते हैं जब तक वो खूब हंसती नहीं हैं.





स्कूल के बाद मैं पास के पिक-ए-रिब कैफे में अपना बहुत समय बिताता हूं. कैफे के मालिक श्री बार्टलेट, मेरे पिता के मित्र हैं, और उन्होंने मुझे अपने पियानो का उपयोग करने की अनुमति दी है. मैं हैंडल से चाबी भरता हूँ और फिर पियानो की कुंजियों को अपने आप से चलते हुए देखता हूँ. फिर मैं पियानो बजाता हूं.

कभी-कभी मिस्टर बार्टलेट रसोई से बाहर आकर पूछते हैं, "आर्थर, क्या यह तुम बजा रहे थे या वो खुद अपने आप बज रहा था?"

कई बार वो यह भी कहते हैं, "ठीक है, मेरा पियानो खुद उतनी तेज नहीं बज सकता है!"

एक रात मेरे पिता और उनके दोस्त एडी मुझे पास के एक शराबखाने में ले गए. मेरे पिता ने मुझे पियानो की कुर्सी पर बिठाया और फुसफुसाते हुए कहा, "'प्ले टाइगर रैग' बजाओ - ठीक वैसे ही जैसा तुमने रेडियो पर सुना था, केवल थोड़ा तेज़ी से." और क्योंकि वहां इतना शोर, धुंआ और भीड़ थी, इसलिए मैं घबराया नहीं.

जैसे ही मेरा संगीत शुरू हुआ, वैसे ही वहां पर सन्नाटा जैसा छा गया. हर किसी ने शराब पीना बंद कर दी, टेबल पर बैठे लोगों ने खाना बंद कर दिया. वेटर्स ने लोगों को सेवा देना बंद दी.

जब मैंने रेडियो वाला गीत बजाया, तो एक बूढ़ा आदमी ताली बजाने लगा. फिर जोड़े नाचने लगे. उन्होंने मेरे पिता और एडी के लिए ड्रिंक खरीदीं, और मेरे लिए अदरक वाला शरबत.

उन्होंने मेरी जेब को सिक्कों से लबालब भर दिया.

फिर मैंने वे सभी धुनें बजायीं जिन्हें मैं जानता था. बारटेंडर ने एक गाने की सीटी बजाते हुए पूछा, "क्या तुम इसे जानते हो?" मैंने अपने हाथ कीबोर्ड पर रखकर वही गाना बजाया, "तुम्हारा मतलब यह है?" और फिर मैंने कुछ और गीत बजाए.



जब मैं "हमोरस्क" गीत बजाना शुरू करता हूं, तो कमरा एकदम शांत हो जाता है. मुझे लगता है कि मैं एक झील में एक नाव पर हूं, पेड़ों में से चंद्रमा चमक रहा है, और मैं दुखी होता हूँ. मुझे आश्चर्य होता है, क्या संगीत छत से होकर आकाश के ऊपर आकर तैरता है? क्या आवाज़ तारों तक पहुँचती हैं?

हम बहुत देर से घर पहुँचे और हमने माँ को नहीं जगाया. सुबह मैं स्कूल चला गया और पिताजी काम पर गए. जैसे कुछ नहीं बदला हो.
उस दोपहर, मैंने जमा किए हुए सिक्कों से अपनी मां के लिए एक सोने का संगीत बॉक्स खरीदा. जब मैं ढक्कन उठाया, तो उसमें से हल्की सी चूहे के फुसफुसाने की आवाज़ निकली. मैंने अपने पिता के लिए एक बेसबॉल का दस्ताना खरीदा ताकि वो कारखाने में अपने लंच ब्रेक के दौरान बेसबाल खेल सकें.





लगभग हर रात, पिताजी और एडी मुझे स्थानीय शराबखानों में ले जाते हैं. उसके लिए हम दूर तक बसों और ट्राम में सवारी करते हैं. कभी-कभी शराबखानों के बाहर मेरे नाम का एक बोर्ड लगा होता है और लोग मुझे सुनने के लिए आते हैं. अब जब मैं खेलता हूं, तो मेरी उंगलियां वो सब कुछ करती हैं जो मैं उनसे करवाना चाहता हूं. मैं उनसे सीटी बजा सकता हूं, उनसे गा सकता हूं. मैं एक गाने के अंदर दूसरा गाना बजा सकता हूं.

मैं अक्सर "पुअर बटरफ्लाई" के अंदर एक गीत और उसके बाद- "आफ्टर यू गॉन" गीत को छुपाता हूं और उन दोनों के अंदर लगभग हमेशा "हंमारेक" की कुछ धुनें भी छिपी होती हैं. एक दिन, मिस्टर स्टोरेर ने मुझे अपने रेडियो स्टेशन पर सप्ताह में पाँच दिन संगीत बजाने के लिए कहा. उन्होंने मुझे उतना पैसा दिया जिसकी मुझे कभी उम्मीद नहीं थी.

एक बार जब लोग मुझे रेडियो पर सुनना शुरू किया, उसके बाद मुझे पूरे देश भर से संगीत सुनाने के निमंत्रण आने लगे. मेरा संगीत मुझे घर से दूर और दूर ले गया.





जब मैं पियानो पर होता हूं, तो मैं अपनी आंखें बंद कर लेता हूं. मैं सुरों के बादल, सुरों की नदियाँ, कोयलों के सुर बजाता हूँ, जैसे पत्तियां सरसराती हैं और जैसे छत पर बारिश की बूंदे गिरती है. मैं भूल जाता हूँ कि मेरी आँखें ठीक नहीं हैं और उनकी रोशनी धीरे-धीरे कम हो रही है. मेरे पास वो सब कुछ है जो मुझे चाहिए.

बैंडबाजे वाले मुझे बुलाते हैं. मैं ओहियो से शिकागो, कैनसस सिटी और यहां तक कि न्यूयॉर्क शहर के संगीतकारों के साथ भी दौरा करता हूं. मैं एडिलेड मॉल, स्लैम स्टीवर्ट और टिनी ग्रिम्स के साथ संगीत बजाता हूं. अब मैं प्रसिद्ध हो गया हूँ.

लेकिन फिर भी, देर रात, जब लोग मेरे चारों ओर घूमते हैं और मेरे पैर नाचते होते हैं तब मैं टोलेडो के अपने घर के बारे में सोचता हूं. मैं अपने मां, पिता और बहन-भाई के बारे में सोचता हूँ. मैं रेवरेंड जॉनसन, एडी और जुड़वा बहनों के बारे में सोचता हूं. जब कमरा मेरे संगीत से भरा होता है तो इससे कोई फर्क नहीं पड़ता कि मैं कहां हूं. मुझे उन सभी लोगों की याद आती है जिन्होंने मेरी मदद की. मुझे उन सभी लोगों से प्यार है.



## मैं और आर्ट टैटम

1946 में मैं न्यूयॉर्क शहर में 52 वीं स्ट्रीट पर गया, जहाँ जैज़ संगीत के अधिकांश महान आर्टिस्ट अपना संगीत सुनाते थे. वहां मैंने लेस्टर यंग, बेन वेबस्टर, रॉय एल्ड्रिज, बेरिल बुकर और आर्ट टैटम को सुना. टैटम पियानो पर था, गिटार पर टिनी ग्रिम्स और बास पर स्लैम स्टीवर्ट के साथ. सभा खचाखच भरी हुई थी, और टैटम एकदम अद्भुत था. तब वो बहुत भारी था, और उसकी एक अजीब हँसी थी. वो पियानो की कुंजियों पर कोई विशेष रूप से चकाचौंध करने वाला संगीत बजाने के बाद मुस्कुराता था, जैसे कह रहा हो, "वो तुम्हें कैसा लगा?"

उस रात टैटम छत्तीस साल का था और वो बीस से अधिक वर्षों से एक पेशेवर संगीतज्ञ था. मैं उन्नीस का था और उस समय सेना में था. तब से मैंने अपना बहुत समय, टैटम का संगीत सुनने और उनके जीवन के बारे में पढ़ने में बिताया. टैटम के बारे में अधिकांश किताबें उनके वयस्क वर्षों का वर्णन करती हैं, लेकिन मैं हमेशा उनके शुरुआती बचपन के बारे में उत्सुक रहा था. इस पुस्तक में, मैंने टैटम के बचपन के बारे में जो कुछ भी पढ़ा, उसका उपयोग करने के साथ मैंने अपनी कल्पना का भी इस्तेमाल किया.

## आर्ट टैटम के बारे में कुछ और

आर्ट टैटम, तीन बच्चों में सबसे बड़ा था. चौथे की जल्दी ही मृत्यु हो गई थी. टैटम, टोलेडो, ओहियो में 13 अक्टूबर, 1910 को पैदा हुआ था. पैदा होने के समय उसकी आँखों की ज्योति बहुत कम थी जो बड़े होने के साथ और बिगड़ी. दृष्टि के सुधार के लिए कई ऑपरेशन हुए लेकिन कोई भी बहुत सफल नहीं हुआ.

बड़े होकर, टैटम ने उस हरेक स्रोत से संगीत सीखा, जो उसे मिला - फोनोग्राफ के रिकॉर्ड और प्लेयर-पियानो, स्थानीय संगीतकार और रेडियो. उसने कुछ औपचारिक प्रशिक्षण भी लिया. उसने लगातार अभ्यास किया और 1910 तक वो टोलेडो के आसपास एक पेशेवर संगीतकार बन गया था. बड़े होने पर, टैटम ने स्पीड वेब बैंड के साथ दौरा किया. उसने एक लोकप्रिय गायक, एडिलेड हॉल के साथ भी प्रदर्शन दिया. उनके साथ उन्होंने 1932 में अपनी पहली रिकॉर्डिंग भी की.

आर्ट ने टेडी विल्सन, अर्ल हाइन्स, फेट्स वालर जैसे सभी महान जैज़, संगीतकारों और पियानोवादकों को सुना और उनसे सीखा. बाकी संगीतकार उसकी संगीत प्रतिभा और अविश्वसनीय तकनीक, दोनों से चकित थे. शास्त्रीय संगीतज्ञ भी उनकी दाद मानते थे. 1938 में टैटम ने लंदन में उत्साही भीड़ को अपना संगीत सुनाया. उसी वर्ष पेरिस में, उसने ऑर्केस्ट्रा हॉल में प्रदर्शन किया और नाइट क्लब, बिस्ट्रोस में स्थानीय संगीतकारों के साथ अतिथि पियानोवादक के रूप में संगीत रचा और जहाँ भी मौका मिला उन्होंने जैज़ बजाया.

टैटम ने बड़ी खूबसूरती से "कैंपटाउन दौड़," "द स्टार्स एंड स्टेज़्स फॉरएवर" जैसे लोकप्रिय गीतों के अपने संगीत में शामिल किया. लेकिन अब उनके पास शामिल करने के लिए एंटोनिन डावोलक के संगीत का एक पसंदीदा टुकड़ा भी था.

1930 के अंत में टैटम की एक व्यस्त दिनचर्या थी - क्लब की तारीखों, रिकॉर्डिंग सत्रों और अंतहीन यात्रा की. लंबी बस की सवारी, खराब भोजन, कार्ड गेम, शूटिंग पूल और बहुत अधिक शराब पीना ज़ारी रहा. इससे उनका स्वास्थ्य खराब हो गया, और मधुमेह एक समस्या बन गई, फिर भी वे हंसमुख बने रहे. वह बहुत उदार थे और आसानी से दोस्त बना लेते थे. हर जगह एक अतुलनीय पियानोवादक के रूप में उनका स्वागत किया जाता था.

जब वो किसी क्लब या शराबखाने में प्रवेश करते, तो लोग आदर से कहते, "अब भगवान कमरे में हैं." अन्य पियानोवादियों को उनकी उपस्थिति में खेलने से बहुत डर लगता था. 1947 में टैटम ने संगीत निर्माता नॉर्मन ग्रांज़ के साथ दौरा करना शुरू किया. उनके संगीत कार्यक्रमों को "जैज़ एट द फिलहार्मोनिका" कहा जाता था और उसमें उस काल के सबसे महान जैज़ संगीतकारों को चित्रित किया गया.

1953 में संयुक्त राज्य अमेरिका के आसपास के प्रमुख शहरों में के सुव्यवस्थित समारोहों में टैटम को रिकॉर्ड करने के लिए मना लिया गया और उसके परिणाम स्वरुप चौदह शानदार एल्बमों की एक श्रृंखला बनी. फिर टैटम की तबियत खराब हो गई.

5 नवंबर, 1956 को छियालीस साल की उम्र में उनकी मृत्यु हो गई.

जैज़ की दुनिया में, कुछ ऐसे दिग्गज हुए हैं जिनकी प्रतिभाओं को कोई कभी भी पार नहीं कर पायेगा - लुइस आर्मस्ट्रांग, बेनी गुडमैन, बडी रिच, चार्ली पार्कर, ड्यूक एलिंगटन और निश्चित रूप से - आर्ट टैटम.

**समाप्त**

